बड़ौदानरेश श्री. फत्तेसिंहराव गायकवाड द्वारा पुरस्कृत

# भारतीय व्यवहार कोश

## (सोलह भाषाओं का शब्दकोश)

संपादक
**विश्वनाथ दिनकर नरवणे**




त्रिवेणी संगम -- भाषा विभाग

विशाल भारत की

विराट जनता

की

सेवा में

सादर समर्पित

# भूमिका

जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी।

आसेतु हिमाचल फैले हुए इस विशालकाय देश की स्मृति क्षणभर के लिए भी मन से ओझल नहीं होती। उत्तुङ्ग हिमाचल की वे हिमवेष्टित धवल चोटियाँ; पूरब से निकलते ही अपनी सुवर्णरश्मिओं से भगवान सहस्ररश्मि जहाँ के हरेभरे काननों को जगमगा देते हैं, वह असम की भूमि; सुबह से शामतक की अपनी अविरत अखंड यात्रा के पश्चात् श्रान्त-क्लान्त, रक्तमुख सूर्यदेव अपनी पिपासा को बुझाने के लिए जहाँ अञ्जलि भर जल पीकर संध्यास्नान के लिए उतर आते हैं, उस पश्चिमी सागर से वेष्टित, नारिकेल के झूमते हुए पेड़ों से शोभित हमारा पश्चिमांचल प्रदेश और इस प्राचीन देश के चरण पखारता हुआ दक्षिण सागर—ऐसे देश की केवल भौगोलिक सीमाएँ निर्देशित करने का हेतु नहीं; बल्कि मनःपटल पर जिस सुहानी मूर्ति का चित्र अङ्कित है, उस को शब्दाङ्कित करने का यह एक असफल प्रयास—

भारत का सिर—हमारा कश्मीर; वे गगन को चूमते हुए पहाड़ों के शिखर; वे पाताल की गहराई को नापती हुई भीषण वादियाँ, वे चमकते सितारों से स्पर्धा करनेवाली खूबसूरत नारियाँ, फलफूलों से लदे हुए वे चमन, जहाँ अमन ही अमन। किसीने खूब कहा है "तुलना है बर्गे गुल से काँटा भी इस चमन का"। झेलम भी अपनी कलकलाहट के द्वारा जहाँ भूप गाकर निद्रित जनों को जगाती है और कहती है "होशियार! अधिक नींद अच्छी नहीं; सीमा पर हमेशा खबरदार रहना चाहिए"।

यह पंजाब की वेदभूमि—पंचनदों के जल से सिञ्चित हमारे देश का मानो धान्यभंडार। वीरों का यह देश, जहाँ के बहादुरों ने सदियों से परायों का मुकाबला कर के इस भारतवर्ष की रक्षा की। कुरुक्षेत्र की भूमि पर अखिल मानव को जीवन का सन्देश देनेवाली और 'कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन' इस प्रकार के निरपेक्ष कर्मयोग के महामंत्र को उद्घोषित करनेवाली गीताजी का पूर्णावतार श्रीकृष्णजी के द्वारा प्रथमाविष्कार हुआ। विभाजन की वेदना से विह्वल इस भूप्रदेश को देखते ही हमारे हृदय व्यथित हो उठते हैं।

कश्मीर के पहाड़ों से गुज़रकर हम अब गंगा-जमुना के प्रदेश में आ पहुँचे। मर्यादापुरुषोत्तम रामचंद्र की नगरी अयोध्या; श्रीकृष्णजी की क्रीड़ास्थली मथुरा; जमुना के किनारे बसी हुई भारत की राजधानी देहली और पतितपावनी गंगा के सहारे जीवन व्यतीत करती हुई भारत के विद्याकेंद्र के रूप में स्थित काशी या वाराणसी। श्रीक्षेत्र प्रयाग में तीन जलधाराओं का मंगल त्रिवेणी-संगम।

बुद्धदेव की कर्मभूमि गया से गुज़रकर पाटलीपुत्र को प्रणाम करते हुए आइये! भारत की पूर्वी सीमा पर स्थित 'वंदे मातरम्' की जन्मभूमि यह वंग देश भारत के मुक्तिसमर में अगुआ बनकर क्रान्तियज्ञ में आत्माहुति प्रदान करनेवाले हुतात्माओं की इस भूमि को हमारी सहस्र वंदनाएँ।

ब्रह्मपुत्र की गोद में पले हुए असम प्रान्त में जाकर ब्रह्मपुत्र की बहती हुई धारा में सदैव स्नान करते हुए श्री उमानंद महादेवजी का दर्शन करके और कामाक्षाजी के आशीर्वाद से वर्धितशक्ति हम उत्कल की ओर प्रस्थान करेंगे और मार्ग में पथप्रदर्शकों द्वारा पठित असम के वीर राजाओं की गाथाएँ सुनेंगे। पुरी में जगन्नाथजी, भुवनेश्वर के मंदिरों के तथा कोणार्क के सूर्यमंदिर के शिल्प को देखकर अपने पुरातन कलाकारों की सर्वश्रेष्ठ शिल्पकला का साक्षात्कार हमें होगा और हमारे सिर गर्व से ऊँचे होंगे।

अब महानदी और गोदावरी को पार करते हुए आंध्र प्रदेश के विजयनगर साम्राज्य से गुज़रकर हम तमिळनाड में आये। देश विशाल है। हमें अपनी यात्रा वायुगति से करनी होगी।

मद्रदेश का एक-एक चप्पा शिल्पकलाकृतियों से भरपूर है। यहाँ के मंदिरों के उत्तुङ्ग गोपुरों को देखिये, जिनपर पुराणों की गाथाएँ चित्ररूप में अङ्कित हैं। रामेश्वर और कन्याकुमारी जैसे भारतवासियों के धर्मक्षेत्र इसी प्रदेश की दक्षिण सीमापर विराजमान हैं। जहाँ पर रावण के दुःशासन को समाप्त करने तथा सीता मैया की मुक्ति के लिए रामचंद्रजी ने सेतु बनवाया उस धनुष्कोटि पहुँचकर हम सागरस्नान करेंगे। कश्मीर की वे सुंदर-सुंदर झीलें इस महासागर के सामने तो छोटे छोटे जलाशय प्रतीत होने लगेंगे। मदुराई, शुचिंद्रम्, तिरुपति, तिनवेली की मनोहारी शिल्पकृतियों से स्तम्भित हमें पद्मनाभ के केरल प्रान्त में प्रवेश करना होगा।

प्राकृतिक सौंदर्य का एक अनोखा दृश्य हमें यहाँ देखने को मिलेगा। नारिकेल वृक्षों के बाग, वह कटहल, काजू, चकोत्रे, अनन्नास से भरे हुए वृक्ष और पौधे। चारों ओर मानो फूलों के कालीन बिछे हुए हैं। अपने कालेकाले लम्बे बालों की मनमोहक केशरचना करती हुई और चित्रविचित्र फूलों से उन्हें सजाकर इठलाती हुई पद्मनाभ मंदिर की ओर पदन्यास के साथ चलनेवाली साँवली किन्तु मत्स्य के समान विशाल नयनोंवाली केरली युवतियों को देखकर हम कहीं होशहवास न खो बैठें। यहाँ घर घर में पायल की झंकार और मृदंग की ध्वनि हमें सुनाई देती है। नृत्य, यह तो केरळ की आत्मा है। भरतनाट्यम् के पदन्यास के साथ थिरकते हुए वे चरण और मनोभाव को व्यक्त करनेवाले मटकते वे नयन! कथकली के द्वारा पुराण की गाथाएँ हमारे सामने रक्खी गयी हैं।

महिषासुर की नगरी मैसूर। कन्नड़-कस्तूरी का आकंठ पान हमें यहाँ करना होगा। बेलूर के मंदिर में शांतलाराणी नृत्य किया करती थी। उस के नृत्य की भावभंगिमा को पाषाण में अंकित करनेवाले उन महान शिल्पकलाकारों की इस कलाकृति को देखना चाहिए। मंदिर के कोने कोने में जो मूर्तियाँ हैं उन से सारे भाव जीवित होकर हमारे सम्मुख आ जाते हैं। हळेबिड और श्रमणबेळगोळा का शिल्प देखकर हम दंग रह जाते हैं। उत्तर भारत में ताजमहाल, दीवाने खास, दीवाने आम, फतेहपुर के महलात देखकर हमने भव्यता का साक्षात्कार किया किन्तु दक्षिण की शिल्प-कला की सूक्ष्मता देखकर हम स्तिमित रह गये।

अब दमनचक्र के सामने हमेशा जिस भूमि ने अपना सिर उठाया और परायों के शासन को बार-बार चकनाचूर कर दिया; जिस धरती पर वीरों के साथ-साथ संतों ने जन्म लिया; जहाँ का आकाश वीरों की ललकारों से और संतों की उपदेशवाणी से गूँजता रहता है; जहाँ का पत्थर-पत्थर वीरों के पराक्रम की कथाएँ सुनता है और जिस धूलि का कणकण और जल का बिंदु-बिंदु राष्ट्रिय गीत गाता रहता है; जहाँ की आँखें हमेशा देश गौरव के सपने देखती हैं और जिस की छाती के हर स्पन्दन से राष्ट्रिय अस्मिता फूट पड़ती है उस महाराष्ट्र की भूमि का हमें दर्शन करना होगा। यह रायगढ़—छत्रपति शिवाजी महाराज की राजधानी, यह सिंहगढ़, यह विशालगढ़, यह अजिंक्यतारा, यह सिंधुदुर्ग ये सब महाराष्ट्र के पहरेदार हैं। अब पैठण, श्रीक्षेत्र पंढरपुर, देहू, नाशिक, प्रभु रामचंद्र की चरण धूलि से पुनीत पंचवटी, यह चिपळूण के पास के परशुराम क्षेत्र इत्यादि महाराष्ट्र के धार्मिक क्षेत्रों का दर्शन करने के बाद दक्षिण भारत के लिए विद्या प्रदान-कार्य में अग्रसर दक्षिण की काशी विद्वत्रत्नों से विभूषित पुण्यपत्तन (पूने) की सैर कर लें।

भारत के विभिन्न अङ्गों से गुज़रते हुए हम गौरवमयी गुजरात की ओर प्रस्थान कर रहे हैं। महाराष्ट्र से गुजरात की ओर प्रस्थान करते ही, नदी तापी और नर्मदाजी के दर्शन से मन उल्लसित हुए हैं। मन की एक अभिलाषा पूरी हुई। नर्मदाजी में जी भर के नहा लिया। लेकिन अभिलाषाओं की-कामनाओं की पूर्ति कभी हुई है? वह तो बढ़ती ही जाती है। ईश्वर की कृपा से हमें इतना विशाल और चित्रविचित्र भूप्रदेश से मंडित ऐसा देश प्राप्त हुआ है। एक झोली हो कन्धेपर, और हृदय में हो भारत-दर्शन की तीव्र अभिलाषा। इतनी सामग्री भारतभ्रमण के लिए काफी है।

**भृगुपुर के आश्रमवासी, पावागढ़ के समरदुलारे, चले द्वारका के संन्यासी।**
**सोमनाथ, गिरनार और अब राजस्थान की ओर प्रस्थान!**

**अब क्या क्या सुनाऊँ आप को दर्दभरी कहानियाँ।**
**जिन्दा चिता में जल गयीं चौदह हज़ार रानियाँ॥**

देश की बलिवेदी पर हँसते हँसते आत्मार्पण करनेवाले शहीदों की यह भूमि है। देश की स्वतन्त्रता का ध्वज ऊँचा रखने के लिए मर मिटनेवाले बहादुरों की यह भूमि है। जौहर व्रत की हृदयद्रावक गाथाएँ, यहाँ की अग्नि की लपटें आज भी आप को सुना देंगी। अपना सीना ताने हुए, अपनी गर्दन ऊँची रखते हुए बादलों से स्वर्गस्थ वीरों का कुशल समाचार पूछता हुआ चितौड़गढ़ आज भी वहाँ स्थिर खड़ा है। आइये यहाँ की मिट्टी का तिलक कर के और यहाँ की मृत्तिका से मांग भर के हम आगे बढ़ें।

खजुराहो का शिल्प और झाँसीवाली की पराक्रमस्थली का दर्शन कर के हम राजधानी देहली में तो आ पहुँचे।

* * *

भारत का प्राकृतिक सौंदर्य, शिल्पकारों की कलाकृतियाँ और भूप्रदेश तो हमने देख लिया। क्या उस से मन को तसल्ली हुई ? नहीं! भारतवासियों को जानने पहचानने की इच्छा अधिक तीव्र हुई। मन की बेचैनी बढ़ गयी। सब प्रदेशों की सैर तो हम ने की, लेकिन वहाँ के लोगों से बातचीत तो हम नहीं कर पाये। जिन बोलियों के शब्द-शब्द से लक्ष-लक्ष लोगों के मनोभाव प्रकट होते हैं, उन बोलियों से हम परिचित नहीं। उन भाषाओं में श्रेष्ठतम साहित्य का सर्जन हुआ है, और हो रहा है। हम उस साहित्यमौक्तिकभंडार के एक आध मोती से भी परिचित नहीं। कहते हैं कि साहित्य में उस विशिष्ट समाज के जीवन का प्रतिबिंब रहता है। समाज की प्रगति का इतिहास उस में छिपा रहता है। समाज ने विकास की ओर जिस समय प्रस्थान किया उस समय से उस समाज को जो आंदोलन उठाने पड़े और एक अविरत संघर्ष करना पड़ा उस का चित्र तत्कालीन साहित्य में देखने को मिलेगा।

साहित्य केवल लोकरंजन की सामग्री नहीं, लोकशिक्षण की भी है। साहित्य मनुष्य को सुशिक्षित और सुसंस्कृत बनाता है। भूतकाल की नींव पर वर्तमान खड़ा है, और वर्तमान की नींव पर भविष्यत् को खड़ा रहना होगा। हम अपने साहित्य के द्वारा भूत को पहचानें। उसी में भविष्यत् के सपने छिपे हुए हैं।

हरएक भाषा में सभी प्रकार का साहित्य विद्यमान है—इतिहास, शास्त्र, चरित्र, ललित साहित्य इत्यादि।

उत्तर प्रदेश में घूमते घामते हम चलते रहे। यदि हमने चौपाई पर बैठकर तुलसीदासजी की चौपाई नहीं सुनी तो हमने क्या सुना? रामचरितमानस, सूरदास, कबीरदास के दोहे और भक्ति गीतों से अगर हमारे कान पुनीत नहीं हुए तो उत्तर प्रदेश को हमने क्या समझा? वर्तमान साहित्य के निर्माता भारतेंदु हरिश्चंद्र के नाटक हम को पढ़ने होंगे। जयशंकर प्रसाद, निराला, दिनकर, नरेंद्र शर्मा और अन्यान्य कविश्रेष्ठों की रचनाएँ हमें पढ़नी चाहिए। तब कहीं कुछ अंश में वहाँ के लोगों को हम पहचानेंगे। आपस में प्रेम का भाव जाग उठेगा।

गुरु ग्रन्थ साहब को पढ़े बिना नानकजी और उनके पंथ का ज्ञान कैसे होगा?

दरबार में शाही इतमाम से चलनेवाली उर्दू का जोश, उर्दू की नज़ाकत और बाँकपन को हम नज़रअन्दाज़ नहीं कर सकते। मीर और ग़ालिब के दार्शनिक ग़ज़ल और नज़्म, जिन का लोगोंपर गहरा असर है और रोज़मर्रे की बातचीत में जिन के शेर बार-बार इस्तेमाल होते हैं उन के अदब की ज़ियारत कैसे हो? दाग और इन्शा जैसे शायरों के शेरों के चुलबुलेपन में इन्सान के लिए तफ़रीह का एक ज़बरदस्त सामाँ पैदा करने की कुव्वत है। हम उन की रचनाओं को पढ़ने के लिए तरसते रहे हैं। इक़बाल का "सारे जहाँ से अच्छा हिन्दोस्ताँ हमारा" और अन्य कविताएँ पढ़े बिना उस की बुलन्दख़याली का हमें कैसे अंदाज़ा लगेगा? जोश मलीहाबादी की इन्क़िलाबी ग़ज़लों को पढ़कर और हाली की अजान को सुनकर ही उर्दू शायरी के बदलते हुए रुख को हम जान सकते हैं।

कश्मीर के शिकारे में बैठकर यह सुरीली तान किस ने छेड़ी? हब्बा खातून–युसुफ शाह चाक की प्रियतमा हब्बा खातून प्रीतिगीत गा रही है। ये नग्मा-ए-मुहब्बत हमें सुनने हैं। पहाड़ों की चोटियों से टकरा कर किस आवाज की यह प्रतिध्वनि हो रही है? लल्लेश्वरी के भक्तिगीत!

कुवलयमाला का ग्रंथकार कहता है कि सिन्धु नदी के किनारे जन्म पाया हुआ काव्य, पुष्ट, सुंदर, मधुर और मृदु है। क्या हमें उस का साक्षात्कार नहीं होगा?

गीताजी पर तो कई टीकाएँ और भाष्य लिखे गये किन्तु सात सौ वर्षों के पूर्व लिखी गयी ज्ञानेश्वरी का मुकाबला नहीं। समृद्ध मराठी के प्राचीन साहित्यरत्नभंडार में ज्ञानेश्वरी एक चमकता हुआ हीरा है। मराठी का साहित्यभंडार सर्व प्रकार के साहित्य-विषयक ग्रन्थों से भरपूर है। तुकाराम और रामदास ने भक्ति के द्वारा सफल जीवन का महामंत्र महाराष्ट्र को दिया। उसी समय महाराष्ट्र के लोककवि अपने पवाड़ों (वीररसप्रधान गीत) के द्वारा जनता को जगाते रहे। महाराष्ट्र की जनता के साथ लोट-पोट होकर उन के ओजस्वी लोकगीत हम सुनेंगे। साहित्य-सम्राट् केळकर के ललितलेख, फडके-खांडेकर युग के उपन्यास, कुसुमाग्रज, गोविंदाग्रज की कविताएँ और सावरकरजी की देशभक्ति से ओतप्रोत ओजपूर्ण रचनाएँ हम सुनना चाहते हैं। लेकिन वह कैसे हो?

वंग (बंगाल), अंग (मिथिला), कलिंग (ओरिसा), कामरूप (आसाम) और प्राग्ज्योतिष की भाषाएँ एक ही कुटुंब की हैं। अतः एक दूसरे के अतिसमीप हैं। प्राचीन और अर्वाचीन प्रगल्भ साहित्य का निर्माण इन भाषाओं में पर्याप्त परिमाण में हुआ है। चंडीदास और विद्यापति की मनभावनी रचनाएँ इसी भूप्रदेश की देन हैं। नवबंग साहित्य के मुकुटमणि कविश्रेष्ठ रवींद्रनाथ ठाकुर के शब्दसौष्ठव का प्रदर्शन करनेवाली काव्यरचनाएँ और नाटक; बंकिमचंद्र और शरत्चन्द्र, जिन्होंने उपन्यास के प्रांगण में अपना स्थान बना रक्खा है, की कृतियों को पढ़कर हमें वहाँ के सामाजिक जीवन का अभ्यास करना होगा। उत्कल के लोकगीतों में कोंकण के किसानों की इच्छाएँ दृग्गोचर होती हैं, और उन के अर्थ को जानते ही सहस्रों योजनों का अंतर टूट पड़ता है, अपनत्व का भाव जाग उठता है।

गुर्जर प्रदेश में प्रवेश करते ही सोरठी दोहे सुनने को मिलते हैं। "एऽऽ ऊँचो गढ़ गिरनार वादळ नी साथे वातो करे"। सौराष्ट्र के लोकगीतों में सौराष्ट्र का व्यक्तित्व समाया हुआ है। कवि नर्मद ने आधुनिक गुजराती साहित्य की नींव डाली और उस ठोस नींव पर श्री. कन्हैयालाल मुनशी, श्री. रमणलाल देसाई, धूमकेतु, ईश्वर पेटलिकर आदि साहित्यिकों ने गुजराती साहित्य का महल रचाया। श्री. झवेरचंद मेघाणी के राष्ट्रिय गीतों ने तो गुजरात के तन में जान फूँक दी। महात्मा गांधीजी की सरल-सुलभ लेखनी ने गुजरात ही नहीं अपितु भारतवर्ष में एक नवजागरण का निर्माण किया। इस नवजागरण की लहर के साथ-साथ हमें चलना है।

विजयनगर के दरबार में पली और समृद्धि पायी हुई तेलुगु अपने साहित्य का लवाज़मा साथ लिये सीमापर हमारे स्वागत के लिए उपस्थित है। इस भाषा में तो अन्य बहु भाषाओं की तरह अधिकांश संस्कृत शब्द दिखायी देते हैं तब तो इस को समझना और इस के साहित्य का रसास्वाद लेना बिल्कुल कठिन नहीं। श्रीपाद कृष्णमूर्ति शास्त्री के महाकाव्य और नाटक और श्री. गडियारम् व्यंकटशेष शास्त्रीजी का राष्ट्रपुरुष शिवाजी महाराज के जीवन पर लिखित सर्व श्रेष्ठ महाकाव्य 'शिवभारतम्' पढ़ने के बाद हम आधुनिक तेलुगु का मार्गक्रमण देखें।

तेलुगु के आधुनिक साहित्य का भंडार भी समृद्ध है। नाटक, काव्य, लघुकथा, टीका के क्षेत्र में तेलुगु ने दक्षिण भारत की भाषाओं में अपना विशेष स्थान बनाया है।

तिरुकुरळ की जननी तमिळनाड के साहित्य क्षेत्र में हमारा प्रवेश हो रहा है। प्रतिदिन प्रातः स्मरण में तो हम गाते आये हैं "नमामि तिरुवल्लुवरं द्राविड़म् कवि-पुङ्गवम्"। अब महामुनि तिरुवल्लुवर की कुरळ रचना हम से दूर नहीं। मदुराई के मीनाक्षी के मंदिर की दीवारों पर तिरुकुरळ का एक एक कुरळ अङ्कित है। भर्तृहरि के समान विविध विषयोंपर तिरुवल्लुवरजी ने अपने विचार बड़े ही रोचक और मधुर भाषा में प्रदर्शित किये हैं। अरत्तु पाल (धर्म विभाग), पोरुळ पाल (अर्थविभाग) और कामत्तुपाल (कामविभाग) इन तीन विभागों में १३३ अध्यायों के १३३० कुरळों में कविश्रेष्ठ ने अपनी रचना को बांधा है।

**याकावा रायिनुम् नाकाक्क कावाक्कार्।**
**शोकाप्पर शाललिळुक्कुप पट्टु॥**

मनुष्य चाहे अपने अन्य इंद्रियों का निग्रह करे या न करे, उसे अपनी जिव्हा-पर अवश्य मर्यादा रखनी चाहिए; अन्यथा कटुवचन या दुर्वचन बोलने के कारण उस को दुःख भुगतना पड़ेगा। ऐसे सुंदर वचनों से तिरुकुरळ तमिळ प्राचीन साहित्य के प्रांगण में सूर्य की भाँति उज्ज्वल रहा है। सदियों से तमिळनाड की जनता को कुरळ जीवन की यथार्थ दृष्टि प्रदान करता आया है। तमिळनाड के प्राचीन साहित्य की कुरळ एक बहुमूल्य कलाकृति है। सिलप्पतिकारम्, मणिमेखलै इत्यादि अनेकों सुंदर ग्रन्थों से तमिळ का साहित्यभंडार विभूषित है।

तमिळ-साहित्य में महाकवि सुब्रह्मण्यम् भारती का स्थान अत्यंत ऊँचा माना जाता है। भारतीजी आधुनिक तमिळ के सर्जनहार हैं। उन्होंने विडुदलै (स्वतंत्रता) की ललकार से तमिळनाड को जगाया। "ताइन मणिक्कोडि पारीर्" से राष्ट्रध्वजा के प्रति लोगों के मन में आदरभाव निर्माण किया और "कण्णम्म येन कादली" लिखकर भगवान कृष्णजी के साथ अपनी एकरूपता को प्रदर्शित किया। भारती के विचारों की उड़ान गगनचुंबी है। अपनी सर्वालङ्कारयुक्त कविता से भारती ने तमिळनाड को मोहित रक्खा है। भारती की रचना विशुद्ध भारतीय आत्मा का आविष्कार करती है। अतः भारतीय कविश्रेष्ठों की सभा में भारती का स्थान हमेशा के लिए ऊँचा रहेगा।

हिन्दी जगत् में जो तुलसीरामायण का स्थान है वही तमिळ जगत् में कम्बन रामायण को प्राप्त है। रसपूर्ण रचना और रामभक्ति की चरम सीमा उस में दिखायी देती है।

'RAJ BHAVAN',
Trivandrum.
September 4, 1958.

Dear Shri Narawane,

I was happy to receive your letter dated 25-8-1958 with its enclosures. You have indeed been working on a mighty project of "Bharateeya Vyavahar Kosh". I admire the persistence with which you have been able to travel from province to province and gather the necessary material for a dictionary of 16 languages. I entirely agree with you that a work of this type will go a long way to foster not only a feeling of linguistic tolerance in the country, but will also create a sense of cultural fundamental unity of India. The diversities are very often prominently felt and displayed, but the unity is hidden and cannot be found by the naked eye. All attempts at exposing this hidden but real and basic unity of Indian culture comprising its languages, arts, philosophy, religion and all aspects of human endeavour, must be welcomed and encouraged. I congratulate you on your undertaking, and I hope it will not only receive the cordial cooperation of all eminent scholars of the various languages of the country but will also secure the support and encouragement of all State Governments. You have my best and cordial wishes.

With regards,

Yours sincerely,
**B. RAMAKRISHNA RAO,**
Governor of Kerala.

* * *

Governor's Camp,
UTTAR PRADESH,
Lucknow.
September 7, 1958.

Dear Shri Narawane,

I have read your letter of 25th August and its enclosures with much interest and I congratulate you on the venture you have undertaken to compile a polyglot series of dictionaries of the languages recognised by the Constitution of India. I realise it is a very difficult task, requiring a lot of patient, earnest work, in order to produce really useful compendiums. I hope you will get the necessary co-operation both from the Governments and the public and that your pioneering effort will succeed in helping many of our countrymen to familiarise themselves with colloquial expressions in the different important languages of the country.

Yours sincerely,
**V. V. GIRI,**
Governor, Uttar Pradesh.

* * *

TRIVANDRUM,
17th April, 1959.

My dear Shri Narawane,

I have received your letter of 10-4-1959 from which I was glad to learn that you have almost finished your work and that the Dictionary will be published shortly. From the brief explanation which you gave me when you were here in March, I was very much impressed by your painstaking work in the collection of equivalents in 16 languages. I hope that your Dictionary, when published, will be of great use to our people.

Yours sincerely,
**Sd/- E. M. S. Namboodripad,**
Chief Minister,
Government of Kerala.

Bihar Governor's Camp,
RANCHI, Sept. 9, 1958.

Dear Shri Narawane,

I write this to thank you for your letter of the 25th August last, with which you were good enough to enclose a specimen page from your polyglot dictionary. I am not a linguist and, therefore, feel incompetent to express any opinion that can presume to be based on knowledge. But as a layman I feel that the kind of work you have undertaken to do is a great desideratum and when published the series would be very useful for ordinary laymen like me. You are right in thinking that it will help in fostering a feeling of linguistic tolerance in the country—a feeling we very badly need. I wish you all success in this laudable enterprise and hope you will get all the encouragement and support that you deserve.

With kindly regards,

Yours sincerely,
**ZAKIR HUSAIN,**
Governor of Bihar.

* * *

SRINAGAR,
12th Sept. 1958.

Dear Shri Narawane,

I have seen the specimen of your "Bharateeya Vyavahar Kosh", the Dictionary of 14 Indian languages. This is a monumental work whose completion will pave the way for closer co-operation between the various languages of India and will help us in studying the vast literature which is available to us in the various regional languages. I would, however, advise that the final check up to which you have made a reference is undertaken only by such scholars in the different languages as have some experience of compilation of dictionaries in the past because I have a feeling that this is a specialized branch of work and should be entrusted to specialists only.

With all good wishes for speedy completion of this fine work.

Yours sincerely,
**Sd/- G. M. BAKSHI,**
Prime Minister,
Jammu and Kashmir.

* * *

RAJ BHAVAN,
Chandigarh,
Camp : Dharmasala,
22-5-1959

Shri V. D. Narawane is really an enterprising gentleman. The great work he has undertaken in collecting material for a series of Dictionaries for the 14 languages of Indian Union is marvellous. Indeed it is something of novelty but I am sure it will have also an appeal for utility for those who have vision and are not bound by the narrow bands of petty-minded patriotism. I am sure when completed his work will be useful both to the Indian citizens and also foreigners in every practical way. I am sure the work of this kind is of national importance and I am sure it will receive national support both from the public and Government of the day.

**N. V. GADGIL**

JAIPUR, RAJASTHAN.
4th November, 1958.

Dear Shri Narawane,

Thanks for your letter dated the 28th August 1958. I am glad to know that you are working on a project of a polyglot series of dictionaries of all the 14 languages that have been recognised by our Constitution. This is rather a heavy task. When completed, your project will be a significant contribution towards linguistic unity and understanding in the country. I wish your venture all success.

Yours sincerely,
**MOHANLAL SUKHADIA,**
Chief Minister of Rajasthan.

* * *

SHILLONG,
27th December, 1958.

It was pleasure for me to meet Shri Vishwanath D. Narawane, Editor of "Bharateeya Vyavahar Kosh", a dictionary of sixteen Indian languages, this morning. I must congratulate Shri Narawane for the great work he is undertaking. To bring about the desired integration in India, works of the kind Shri Narawane has undertaken are necessities.

I wish him all success.

**BIMALAPROSAD CHALIHA,**
Chief Minister of Assam.

Raj Bhavan,
SHILLONG,
August 31, 1958.

Dear Mr. Narawane,

The work you have taken up of compiling a dictionary of words in use in a number of languages spoken in India is a most commendable one and I am sure your book, when it is published, will be unique in many respects and will be widely appreciated. Wishing you success in your enterprises.

Yours sincerely,
**Sd/- S. FAZL ALI,**
Governor, Assam.

* * *

DICTIONEER

STRANGE are the tasks some people set themselves. Last week I met a cheerful 32-year-old man from Bombay who has spent three years travelling through India to gain a working knowledge of each of the fourteen official languages of the country. The purpose of his labour, Mr. Vishwanath Narawane told me, is to produce a working dictionary of all the Indian languages, which, he thinks, will not only enable linguistic groups to get to know each other better but also breed what he calls "linguistic tolerance".

This Indian Dr. Johnson is well suited to the task he has undertaken because languages obviously interest him. A free-lance writer by profession, he is equally at home in Hindi , Gujarati and Marathi. He has translated Urdu poetry into his native Marathi.

Mr. Narawane's wanderings are almost at an end. Our blessing goes with him in his work when so many are striving to use languages to divide instead of unite.

**STATESMAN**

# अनुक्रमणिका

# भारतीय व्यवहार कोश की रचना

भारतीय भाषाओं के ध्वनिविचार से इस ग्रन्थ का श्रीगणेश होता है।

इस कोश में १६ भाषाओं के कुल ४०,००० शब्द दिये हुए हैं। कोश के इस नागरी संस्करण में शब्दावली का प्रारंभ हिन्दी शब्द से होता है। तत्पश्चात् कुंजी के रूप में इंग्लिश शब्द दिये गये हैं, जिस से हिन्दी से अनजान पाठक इंग्लिश के सहारे आसानी से अन्य भाषाओं की ओर बढ़ सकें। हिन्दी के साथ शब्दसंग्रह और व्याकरण की दृष्टि से संलग्न पंजाबी, उर्दू, कश्मीरी, सिंधी भाषाएँ यथाक्रम आती हैं। आर्यभाषा-गण में सम्मिलित मराठी और गुजराती अपने-अपने उचित स्थानपर बैठी हैं। तत्पश्चात् पूर्वी भाषा-गण की प्रायः साथ चलनेवाली बाङ्ला, असमीया और ओड़िया का स्थान है और तदनंतर दक्षिण की समृद्ध भाषाएँ-तेलुगु, तमिऴ, मलयाळम् और कन्नड़ भी एक दूसरे के साथ रक्खी गयी हैं। अंत में सब से कम व्यवहृत संस्कृत भाषा का स्थान है।

भाषाओं का क्रम लगाते समय उन की उच्चनीचता का विचार मन में तनिक भी नहीं है। केवल पाठकों की सुविधा के लिए समान परिवार की भाषाओं को साथ में रक्खा गया है। अन्यथा सभी भाषाएँ हमारे लिए तो राष्ट्रभाषा के रूप में ही दिखायी देती हैं। अतः पूजनीय हैं।

कोश के दो प्रमुख विभाग हैं। एक है शब्दावली और दूसरा वाक्य।

शब्दावली में सम्मिलित शब्दों की हिन्दी सूची वर्णानुक्रम से ग्रन्थ के अंत में परिशिष्ट १ में दी गयी है।

शब्दावली दो प्रमुख विभागों में बाँटी गयी है। सामान्य शब्दावली और व्याकरण शब्दावली।

सामान्य शब्दावली के विषय के अनुसार उन्तालीस उपविभाग बने हैं, जैसे अनाज, औज़ार, प्राणी, फल इत्यादि। उसी प्रकार व्याकरण शब्दावली के भी बारह उपविभाग बने हैं जैसे क्रिया, विशेषण, संख्या इत्यादि। इन उपविभागों का क्रम उनके शीर्षकों के वर्णानुक्रम से लगाया गया है।

जिन भाषाओं में शब्दों के लिंग का कोई स्थायी नियम नहीं किन्तु कर्ता या कर्म के लिंग के अनुसार वाक्यरचना में अंतर पड़ता है जिन का लिंग विशेषण तथा क्रिया के रूपपर प्रभाव डालता है ऐसी आर्यभाषा-गुट की आठ भाषाओं के नामों का लिंगनिर्देश हमने शब्द के पश्चात् १, २ और ३ अंक लिखकर किया है। १ पुलिंग, २ स्त्रीलिंग, ३ नपुँसक लिंग।

बाङ्ला, असमीया और ओड़िया में शब्दों के लिंग का प्रभाव वाक्यरचना पर नहीं पड़ता, अतः इन तीनों भाषाओं की शब्दावली में हमने लिंगनिर्देशन नहीं किया है।

तेलुगु, तमिऴ, मलयाळम्, और कन्नड़ भाषा में लिंगविचार स्थायी है। जीवित वस्तु का लिंग तो उसकी नैसर्गिक अवस्थासे ही पहचाना जाता है। जैसे कुदिरै = घोड़ा को पुल्लिंगी माना जाता है और कुळि = मुरगी को स्त्रीलिंगी। इंग्लिश की तरह निर्जीव वस्तुओं का लिंग इन चार भाषाओं में नपुँसक ही माना जाता है। इस सामान्य नियम के होते हुए इन चार भाषाओं के शब्दों का लिंगनिर्देश करने की आवश्यकता हमें नहीं प्रतीत हुई। इन भाषाओं की वाक्यरचना में लिंगविचार अत्यंत आवश्यक है। उत्तर भारतीय भाषाओं की भाँति कर्ता और कर्म के लिंग का विशेषण तथा क्रिया पर अवश्य प्रभाव पड़ता है।

जिस नाम के साथ विशेषण जाता है उस नाम के लिंग से कभी-कभी उस विशेषण का रूप प्रभावित होकर बदल जाता है। हिन्दी, मराठी, गुजराती में "मूर्ख" विशेषण बिना किसी परिवर्तन के स्त्री या पुरुष को लग सकता है। किन्तु, हिन्दी का "अच्छा" विशेषण केवल पुल्लिंगवाचक नाम को ही लगेगा। स्त्रीलिंगवाचक शब्द के साथ चलने से उस का रूप बदल जायेगा। 'अच्छा' का 'अच्छी' बनेगा, मराठी 'चांगला' का 'चांगली' बनेगा, और गुजराती में 'सारो' का 'सारी' बनेगा। इस ग्रंथ में तो मुद्रण की कठिनाई के कारण हमने विशेषणों के पुल्लिंगवाचक रूप ही दिये हैं।

शब्दावली के समाप्त होते ही वाक्य-संग्रह शुरू होता है।

आज के ज़माने में मनुष्य के व्यवहार की सीमाएँ अपरिमित बढ़ गयी हैं। आज के नागरी-जीवन में मनुष्य को भिन्न-भिन्न क्षेत्रों में भिन्न-भिन्न भाषाभाषिओं के साथ व्यवहार निभाना पड़ता है। मनुष्य-व्यवहार के सभी क्षेत्रों को एक ही पुस्तक में सम्मिलित करना केवल असम्भव है, इस लिए जनसाधारण के सर्वसाधारण व्यावहारिक क्षेत्रों को हमने इस पुस्तक में समा लिया है। जैसे 'घर में' 'बजार' 'डाकघर' इत्यादि। इन कार्यक्षेत्रों में प्रतिदिन जो बातचीत करनी पड़ती है उन्हीं वाक्यों को हमने सोलह भाषाओं में दिया है।

व्याकरण में भिन्न-भिन्न विभागों के वाक्य किस तरह अन्यान्य भाषाओं में बनते हैं उस की जानकारी पाठकों को हो इसलिए व्याकरण विषयक वाक्य पाँच उपविभागों में बाँटकर दिये गये हैं।

विविध विषयोंपर अपने विचार प्रदर्शित करने का प्रयत्न अगर हम करना चाहें तो आहार, मनोरंजन, पोशाक इत्यादि छोटे-छोटे विषयों के कतिपय वाक्य और उन के सोलह भाषाओं में पर्यायवाची वाक्य इस ग्रंथ में सम्मिलित हैं।

वाक्य-संग्रह के अंत में तीन परिच्छेदों का सोलह भाषाओं में अनुवाद दिया हुआ है, जिन्हें कण्ठस्थ करने से हम भारतीय भाषाओं के बहुत ही समीप पहुँचेंगे।

केवल, इंग्लिश, कश्मीरी और तमिऴ को छोड़कर सभी भाषाओं के लिखित शब्द और वाक्यों के साथ उच्चारित शब्द और उच्चारित वाक्य भी यथावश्यक चौकोनी कोष्ठकों में [ ] स्थूलभाव से ध्वनिलिखित कर के दिये गये हैं, जिससे प्रयत्न करने पर बोली-भाषा का हमारी जिह्वा को अभ्यास होगा और हमारा मन्तव्य सुननेवाले के ध्यान में आयेगा। इंग्लिश शब्द और वाक्य जैसे इंग्लिश में लिखे जाते हैं वैसे ही दिये गये हैं।

कश्मीरी और तमिऴ भाषाओं की लिप्यंतर की अपनी-अपनी कठिनाइयाँ हैं, जिन का विश्लेषण हम ध्वनिविचार में कर रहे हैं। इसलिए इन दो भाषाओं के मात्र उच्चारित शब्द और उच्चारित वाक्य ही दिये गये हैं। लिखित तमिऴ और लिखित कश्मीरी वाक्यों के अभाव से बोली भाषा सीखने में कोई बाधा नहीं आयेगी।

ग्रंथ के अंत में परिशिष्ट २ में भारतीय भाषाओं की लिपियों का परिचय करा दिया गया है।

अंतिम शुद्धिपत्र के साथ यह ग्रन्थ समाप्त होता है, जिस में अयोग्य शब्दों के स्थान पर हम योग्य शब्द दे रहे हैं और कुछ नये शब्द भी मूल शब्दों के साथ जोड़ रहे हैं।

# ध्वनिविचार

## लिपि-समस्या

भारत की सभी प्रमुख भाषाओं का परिचय पाठकों को करा देने का हमारा उद्देश्य हम अपनी भूमिका में स्पष्ट कर चुके हैं। इस कोश की रचना का विचार मन में दृढ होते ही हमारे सामने कठिनाइयों के पहाड़ से खड़े रहे। कोश-रचना के संबंध में सबसे पहली समस्या थी लिपि की। हमारे देश की ३ भाषाएँ छोड़कर अन्य सभी भाषाओं की अपनी अपनी लिपि है। हरएक भाषा का शब्द यदि हम स्वतंत्र रूप से उसी भाषा की लिपि में छाप देते तो पाठकों के लिए वह बात बड़ी असुविधा-जनक सिद्ध हो जाती, क्यों कि इस कोश का उपयोग वही व्यक्ति कर सकता जो सभी लिपियों से परिचित हो। सभी पाठकों से सभी लिपियों के अध्ययन की अपेक्षा करना प्रायः असम्भव है, इसलिए एक ही लिपि में सभी भाषाओं की शब्दावली का मुद्रण अनिवार्य रहा। इस समय तो हम नागरी लिपि में इस कोश को प्रकाशित कर रहे हैं। शीघ्रातिशीघ्र रोमन लिपि में भी इस कोश का प्रकाशन होगा। आगे चलकर अन्यान्य प्रान्तीय लिपियों में भी इस के संस्करण छपेंगे। अर्थात सभी भाषाओं के लिए एक समय एक ही लिपि का उपयोग हम करेंगे।

नागरी में कोश का निर्माण करने के निर्णयपर तो हम आ गये। किन्तु, अब समस्या थी नागरी लिपि में भारत की सभी भाषाओं के वर्णों को लिखने की–लिप्यन्तर की। सभी भाषाओं के सभी वर्णों के लिए नागरी में पर्यायवाची वर्ण नहीं हैं जैसे तमिळ ழ। इस त्रुटी को हटाने के लिए नागरी वर्णों पर आधारित कुछ नये वर्ण बनाने पड़े, जिस से लिप्यंतर की समस्या हल हो गयी। फिर भी सब से कठिन समस्या थी ध्वनि-सूचन की। हर एक लिपि जिस भाषा के लिए निर्माण होती है उस भाषा के ध्वनिओं को प्रदर्शित करने की कुछ अंश में क्षमता रखती है। दुनिया की किसी भी भाषा की लिपि जगत की सभी भाषाओं के ध्वनिओं को अंकित कर सकेगी यह कहना तो भ्रम-मूलक है। इतना ही नहीं तो इस देश की प्रायः सभी लिपियाँ अपनी अपनी भाषाओं की सब ध्वनिओं को अंकित करने में असमर्थ हैं। हमारे लिखने और बोलने में समन्वय का दावा करना तो केवल अभिनिवेशपूर्ण धृष्टता होगी। अब लिखने में और उसी लिखे हुए शब्द या वाक्य के उच्चारण में जो अंतर पड़ता है उसका स्थूल निर्देशन क्यों न हो, करना आवश्यक है। हम तो चाहते हैं कि हमारे पाठक इस पुस्तक के उपयोग से अन्य भाषाओं में बोलने का प्रयास करें। ऐसी अवस्था में विभिन्न भाषाओं के ध्वनिलेखन के लिए देवनागरी के वर्णों के आधार पर हमें एक लिपि तैयार करनी पड़ी।

नागरी में तो बारह ही स्वर हैं। हमें आवश्यकता है उन्नीस स्वरों की। अतः नागरी के स्वरोंपर ध्वनिसूचक चिह्न लगाकर हमें सात नये स्वर बनाने पड़े। जैसे उ, उॅ; अ, ॲ; ए, ऎ।

नागरी में पचीस स्पर्श व्यञ्जनवर्ण हैं। भारतीय भाषाओं के सर्वसाधारण ध्वनिओं को अंकित करने के लिए उन्तालीस स्पर्श व्यञ्जनों की आवश्यकता प्रतीत होती है। प्रस्थापित नागरी के स्पर्श व्यञ्जनोंपर ध्वनिसूचक चिह्न लगाकर इन १४ वर्णों की त्रुटि को पूरा किया है। जैसे, क, क़; ग, ग़, ग॒; ज, ज़, ज॒।

नागरी के नौ अंतस्थ व्यञ्जनवर्णों में भी दो वर्णों की वृद्धि करनी पड़ी, जिससे नयी लिपि में ग्यारह अंतस्थ वर्ण बने।

अनुस्वार (ˉ) और विसर्ग (ः) के साथ नासिकोच्चारणसूचक चिह्न भी आवश्यक है। अनुस्वार तो किसी अनुनासिक वर्ण का प्रतिनिधित्व करता है। अतः प्रचलित चन्द्रबिंदु (ँ) को अपनाया गया है।

किसी व्यञ्जन के अन्त में स्वर के लोपनिर्देशन के लिए हलन्त चिह्न का उपयोग किया है। जैसे हिन्दी कान [कान्]।

अब इस कोश की वर्णमाला में पचहत्तर वर्ण हैं, जो उच्चारण की सुविधा के लिए उन के उच्चारणविधि के वर्णन के साथ हम आगे दे रहे हैं। जो पाठक आंतरराष्ट्रिय ध्वनिलेखन से परिचित हैं उन के लिए समानोच्चारित ध्वनिचिह्न भी दिये गये हैं।

सामान्य लिपि से अलग रखने के हेतु ध्वनिलेखन प्रायः [ ] में रक्खा गया है।

### स्वर-तालिका (vowels)

| स्थान→ position | अग्र Front | | मध्य Central | | पश्च Back | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रयत्न manner ↓ | प्रसारित ओष्ठ Unrounded | गोलाकार ओष्ठ Rounded | प्रसारित ओष्ठ Unrounded | गोलाकार ओष्ठ Rounded | प्रसारित ओष्ठ Unrounded | गोलाकार ओष्ठ Rounded |
| संवृत Close | इ ई | | | | उॅ ऊॅ | उ ऊ |
| अर्धसंवृत Half-close | ऎ ए | | | | आ' | ऒ ओ |
| अर्धविवृत Half-open | ॲ | | अ | | ॳ | ऑ |
| विवृत Open | | | आ | | | |

संयुक्त स्वर : ऐ (अ + इ), औ (अ + उ)।

ऋ—[ऋ॒] व्यंजन, स्वर के रूप में।

### पारिभाषिक संज्ञाओं के अर्थ :

अग्र : जिह्वा का अगला भाग और कठिन तालु।

मध्य : जिह्वा का मध्य भाग और कठिन तालु और कोमल तालु के दरमियान।

पश्च : जिह्वा का पिछला भाग और कोमल तालु।

संवृत : जिह्वा और तालु के बीच में बहुत कम अंतर।

विवृत : जिह्वा और तालु के बीच में अत्यधिक अंतर।

गोलाकार : होंठ गोलाकृति। जैसे ओ [o] के उच्चारण के समय होते हैं।

प्रसारित : लंबगोलाकार। होठों के कोने दोनों तरफ खींचे हुए रहते हैं।

व्यञ्जन-तालिका (consonants)

| प्रयत्न Manner ↓ | स्थान→ Position | कण्ठ्य Glottal | पश्चात्-कोमल-तालव्य Post-velar | कोमल-तालव्य Velar | कठिन-तालव्य Palatal | दंतमूलीय Alveolar | मूर्धन्य Retroflex | दन्त्य Dental | दन्त्यौष्ठ्य Labio-dental | द्वयौष्ठ्य Bilabial |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्फोटक स्पर्श Plosive stop | अघोष अल्पप्राण Voiceless unaspirated | | क़ | क | च | च़ | ट | त | | प |
| | अघोष महाप्राण Voiceless aspirated | | | ख | छ | छ़ | ठ | थ | | फ |
| | सघोष अल्पप्राण Voiced unaspirated | | | ग | ज | ज़ | ड | द | | ब |
| | सघोष महाप्राण Voiced aspirated | | | घ | झ | झ़ | ढ | ध | | भ |
| | सघोष अल्पप्राण अंतःस्फुटित Voiced unaspirated implosive | | | ग॒ | ज॒ | | ड॒ | | | ब॒ |
| | अनुनासिक किंवा नासिक्य Nasal | | | ङ | ञ | | ण | न | | म |
| संघर्षी Fricative | अघोष Voiceless | : (विसर्ग) | | ख़ | श | स | ष | | फ़ | |
| | सघोष Voiced | ह | | ग़ | | ज़ | ऴ | | | |
| उत्क्षिप्त Flapped | सघोष अल्पप्राण Voiced unaspirated | | | | | र | ड़ | | | |
| | सघोष महाप्राण Voiced aspirated | | | | | | ढ़ | | | |
| लुण्ठित Trilled | सघोष Voiced | | | | | रँ | | | | |
| पार्श्विक Lateral | सघोष Voiced | | | | | | ळ | ल | | |
| अर्धस्वर Semivowel | सघोष Voiced | | | | य | | | | व | |

संयुक्ताक्षर : क्ष (क्+ष); ज्ञ (ज्+ञ)।
स्थूल-रेषाङ्कित चौकोन में जो स्फोटक स्पर्श व्यञ्जन हैं वे स्पर्शसंघर्षी (Affricates) हैं।

**पारिभाषिक संज्ञाओं के अर्थ :**

कण्ठ्य : श्वासनलिका के द्वार पर जो नादरज्जु (vocal chords) होती हैं उन के प्रयत्न से ही जो ध्वनि सिद्ध होती है।

पश्चात्–कोमल–तालव्य : जिह्वा का बहुत पिछला भाग और कोमल तालु का पिछला भाग।

कोमल–तालव्य : जिह्वा का पिछला भाग और कोमल तालु की सहायता से ये ध्वनियाँ निकलती हैं। ये ध्वनियाँ कभी कभी गलती से 'कण्ठ्य' कहलाती हैं।

कठिन–तालव्य : जिह्वा का अगला भाग और कठिन तालु।

दंतमूलीय : जिह्वाग्र का पिछला जो पतलासा भाग (blade of the tongue) होता है वह और ऊपरी दाँतों के पीछे जो मसूडों का खुरदुरा भाग होता है उनकी सहायता से यह ध्वनि सिद्ध होती है।

मूर्धन्य : जिन ध्वनियों में जिह्वाग्र पीछे मुड़कर कठिन तालु की ओर बढ़ती है।

दन्त्य : जिह्वाग्र और ऊपरी सामनेवाले दाँतों के मिलने से यह ध्वनि सिद्ध होती है।

दन्त्यौष्ठ्य : अधरोष्ठ और ऊपरी सामनेवाले दाँतों की रगड़ से यह ध्वनि सिद्ध होती है।

द्वयौष्ठ्य : दोनों होंठों से यह ध्वनि निकलती है।

स्पर्श : जिन ध्वनियों में स्पर्श के कारण उचित स्थान पर मुखविवर पूर्णतः बंद हो जाता है और खुलता है।

अनुनासिक (नासिक्य) : जिन स्पर्शव्यञ्जनों में नाक से हवा निकलती रहती है। ये प्रायः सघोष अल्पप्राण रहते हैं।

स्फोटक स्पर्श (plosive) : जिन स्पर्शव्यञ्जनों में अनुनासिकता न होने के कारण हवा अटक जाती है और स्फुटित होकर निकलती है।

स्पर्शसंघर्षी : जिन स्फोटक स्पर्शव्यञ्जनों में स्फोट होते समय उचित स्थान पर हवा का घर्षण होता है।

अंतःस्फुटित : जिन स्फोटक स्पर्शव्यञ्जनों में नादरज्जु के बीच का द्वार (glottis) भी बंद हो जाता है और स्फोट होने के समय हवा अंदर खींची जाती है।

संघर्षी : जिन व्यञ्जनों में मुखविवर उचित स्थान पर बंद न होके केवल सिकुड़ता है और इस तरह हवा का घर्षण जिन में होता है।

**उत्क्षिप्त :** जिन व्यञ्जनों में जिह्वा उचित स्थान को झटका दे कर अत्यल्पकाल स्पर्श करती है। इन में हवा अटक नहीं जाती, जैसी स्फोटक स्पर्श व्यञ्जनों में हो जाती है।

**लुण्ठित :** जिन व्यञ्जनों में जिह्वा आदि कोई स्थितिस्थापक इंद्रिय (elastic organ) बार-बार झटका खाकर मानो स्पंदित होता है, लुढ़कता है।

**पार्श्विक :** जिन व्यञ्जनों में जिह्वा उचित स्थान पर इस तरह स्पर्श करती है जिस से हवा अटक न जाकर एक या दोनों तरफ से निकलती रहती है।

**अर्धस्वर :** जिन ध्वनियों में स्वर की भांति मुखविवर खुला रहता है किन्तु जो दुर्बल या अतिह्रस्व होने के कारण स्वरों में नहीं गिनी जा सकती हैं।

**अंतस्थ :** स्पर्शव्यञ्जनों को छोड़कर जो शेष व्यञ्जन रहते हैं उन्हें प्राचीन भारतीय ध्वनिविदों ने 'अंतःस्थ' कहा है, शायद इसलिए कि वे स्पर्शव्यञ्जन और स्वर इन दोनों से साम्य रख कर इनके बीच में अपना स्थान रखते हैं। उन में से कतिपय ध्वनि स्वर के रूप में भी उच्चारित हो सकते हैं। जैसे [र्] [ल्] यथाक्रम [ऋ] [ऌ] के रूप में (vocalized consonants)।

**सघोष :** जिन ध्वनियों के उच्चारण के साथ नादरज्जु कंपित होकर नाद (vocal tone) उत्पन्न करती है। सघोष ध्वनियाँ प्रायः मृदु होती हैं। स्वर प्रायः सघोष होते हैं।

**अघोष :** जो ध्वनियाँ सघोष नहीं हैं। अघोष ध्वनियाँ प्रायः कठोर होती हैं।

**महाप्राण :** जिन ध्वनियों के उच्चारण के समय हवा नादरज्जु से घर्षण कर के निकलती है, मानो जिन के साथ कंठ्य संघर्षी यथोचित अघोष या सघोष रूप में जोड़ा जाता है।

**अल्पप्राण :** जो ध्वनियाँ महाप्राण नहीं हैं। स्वर प्रायः अल्पप्राण होते हैं, फिर भी इन में कभी-कभी कंठ्य संघर्षी व्यञ्जनों के संपर्क से महाप्राणता-सी पायी जाती है। जैसे-हिन्दी, उर्दू-महल [मॅह्ल्]।

**आस्यप्रयत्न :** स्पर्श, स्फोटक, स्पर्शसंघर्षी आदि वर्ग मुखविवर (oral passage) के अंतर्गत प्रयत्नों पर निर्धारित किये गये हैं।

**बाह्यप्रयत्न :** अंतःस्फुटित, अघोष, अल्पप्राण, अनुनासिक आदि वर्ग मुखविवर के बाहर के प्रयत्नोंपर निर्धारित किये गये हैं।

## स्वर-विचार :

| अनुक्रम | संशोधित देवनागरी | आंतरराष्ट्रिय ध्वनिलेखन | वर्णन | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|
| १ | अ | ə/ɑ | प्रसारित ओष्ठ, मध्य, अर्धविवृत। | हिन्दी-अमर; English-again. |
| २ | अ़ | ʌ | प्रसारित ओष्ठ, पश्च, अर्धविवृत। | कश्मीरी-अ़थ्=हाथ hand; English-gun. यह स्वर केवल कश्मीरी में स्वतंत्र रूप से आता है। |
| ३ | अ‍ॅ | ɛ/æ | प्रसारित ओष्ठ, अग्र, अर्धविवृत। | हिन्दी, पंजाबी, उर्दू-महल [मॅह्ल्]; हिन्दी-बैल [बॅल्]; बाङ्ला-एकटा [ॲक्टा]=एक one; English-man. यह स्वर केवल ध्वनिलेखन में आता है। |
| ४ | आ | ɑː | प्रसारित ओष्ठ, मध्य, विवृत। | हिन्दी-आवाज; English-father. |
| ५ | आ' | ɤ | प्रसारित ओष्ठ, पश्च, अर्धसंवृत। | कश्मीरी-का'शुर्=कश्मीरी भाषा Kashmiri language. यह स्वर केवल कश्मीरी में आता है। |
| ६ | ऑ | ɔ/ɔː | गोलाकार ओष्ठ, पश्च, अर्धविवृत। | हिन्दी-और [ऑर्]; English-awe. यह स्वर केवल ध्वनिलेखन में आता है। ह्रस्व रूप में बाङ्ला, असमीया, ओड़िया और दीर्घ रूपमें हिंदी, पंजाबी, उर्दू, गुजराती में पाया जाता है। |
| ७ | इ | i | प्रसारित ओष्ठ, अग्र, संवृत, ह्रस्व। | हिन्दी-सिर; English-fit. |
| ८ | ई | iː | प्रसारित ओष्ठ, अग्र, संवृत, दीर्घ। | हिन्दी-पीला; English-machine, feat. |
| ९ | उ | u | गोलाकार ओष्ठ, पश्च, संवृत, ह्रस्व। | हिन्दी-पुल; English-pull. |
| १० | उ॑ | ɯ | प्रसारित ओष्ठ, पश्च, संवृत, ह्रस्व। | कश्मीरी-कतरु॑=बूँद drop (of water); तमिऴ-अदु॑=वह that; मल्याळम्-अत्तु॑ [अदु॑]=वह that. |
| ११ | ऊ | uː | गोलाकार ओष्ठ, पश्च, संवृत, दीर्घ। | हिन्दी-फूल flower; English-pool. |
| १२ | ऊ॑ | ɯː | प्रसारित ओष्ठ, पश्च, संवृत, दीर्घ। | कश्मीरी-सू॑त्य्=साथ with. यह स्वर केवल कश्मीरी में [उ॑] के दीर्घ रूप में आता है। |
| १३ | ऋ | r̥ | व्यञ्जन, स्वर के रूप में। | संस्कृत-दृश्य; हिन्दी-दृश्य [द्रश्श]; बाङ्ला-दृश्य [द्रिश्शॉ]; गुजराती, मराठी-दृश्य [द्रुश्श]; कन्नड-दृश्य [द्रु॑श्श]. इस स्वर के भिन्न भिन्न भाषाओं के उच्चारण में भिन्न भिन्न रूप होते हैं। |
| १४ | ए | eː | प्रसारित ओष्ठ, अग्र, अर्धसंवृत, दीर्घ। | हिन्दी-लेटना; English-late; मल्याळम्-तेन=मधु honey. |
| १५ | ए॒ | e | प्रसारित ओष्ठ, अग्र, अर्धसंवृत, ह्रस्व। | English-let. यह ए स्वर का ह्रस्व रूप है और केवल कश्मीरी, तेलुगु, तमिऴ, मलयाळम् और कन्नड में आता है। कश्मीरी-वक्तस् पे॒ठ्=समयपर on time; मलयाळम्-ते॒न=दक्षिण south; कन्नड-ए॒त्तु=बैल bull; तेलुगु-वे॒न्न=मक्खन butter; तमिऴ-ए॒रिमलै=ज्वालामुखी volcano. |

| अनुक्रम | संशोधित देवनागरी | आंतरराष्ट्रिय ध्वनिलेखन | वर्णन | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|
| १६ | ऐ | əi (ai) | संयुक्त स्वर (अ+इ)। | मराठी–पैसा = पैसा money; English–bite. |
| १७ | ओ | o: | गोलाकार ओष्ठ, पश्च, अर्धसंवृत, दीर्घ। | हिन्दी–ओस; English–boat. |
| १८ | ओ॒ | o | गोलाकार ओष्ठ, पश्च, अर्धसंवृत, ह्रस्व। | कश्मीरी–तो॒मुल = चावल rice; तेलुगु–मो॒ग्ग = कली bud; तमिऴ–को॒डि = ध्वज flag; मलयाळम्–पो॒न्न = सोना gold; कन्नड–हो॒गे = धुआँ smoke. |
| १९ | औ | əu (au) | संयुक्त स्वर (अ+उ)। | मराठी–औत = हल plough; English–cow. |
| **व्यञ्जन–विचार :** | | | | |
| २० | क | k | अघोष, अल्पप्राण, कोमल-तालव्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी–कमल; English–skin. |
| २१ | क़ | q | अघोष, अल्पप्राण, पश्चात्-कोमल-तालव्य, स्फोटक स्पर्श। | उर्दू–क़ानून = विधि law, क़ैदी = बंदी prisoner. |
| २२ | ख | kh | अघोष, महाप्राण, कोमल-तालव्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी–खाना (क्रिया); English–bookhouse. |
| २३ | ख़ | x | अघोष, कोमल-तालव्य, संघर्षी। | उर्दू–ख़ून = रक्त blood; German–Buch [बुख़्] = पुस्तक book. |
| २४ | ग | g | सघोष, अल्पप्राण, कोमल-तालव्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी–गाना; English–go. |
| २५ | ग़ | ɣ | सघोष, कोमल-तालव्य, संघर्षी। | उर्दू, हिन्दी–ग़रीब। |
| २६ | ग॒ | g Implosive | सघोष, अल्पप्राण, अन्तःस्फुटित, कोमल-तालव्य, स्पर्श। | सिंधी–ग॒ढु = गढ़ी castle, ढगो [ढग्गो] = बैल bull. यह वर्ण केवल सिंधी में आता है। |
| २७ | घ | gɦ | सघोष, महाप्राण, कोमल-तालव्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी–घर; English–loghouse |
| २८ | ङ | ŋ | अनुनासिक, कोमल-तालव्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी–अंग [अङ्]; English–sing. अनुस्वार के बाद कोमल-तालव्य वर्ण आनेसे अनुस्वार [ङ्] का प्रतिनिधित्व करता है। |
| २९ | च | tʃ | अघोष, अल्पप्राण, कठिन-तालव्य, स्पर्शसंघर्षी। | हिन्दी–चम्मच; English–chin. |
| ३० | च़ | ts | अघोष, अल्पप्राण, दन्तमूलीय, स्पर्शसंघर्षी। | कश्मीरी–चूँट् = सेब apple; मराठी–चोर [च़ोर] = चोर thief; तेलुगु–मंच़मु = पलंग bedstead. |
| ३१ | छ | tʃh | अघोष, महाप्राण, कठिन-तालव्य, स्पर्शसंघर्षी। | हिन्दी–छाता; English–churchhill. |
| ३२ | छ़ | tsh | अघोष, महाप्राण, दन्तमूलीय, स्पर्शसंघर्षी। | कश्मीरी–लछ् = धूल dust; मराठी–उत्सव [उत्छ़व] = उत्सव festival. |
| ३३ | ज | dʒ | सघोष, अल्पप्राण, कठिन-तालव्य, स्पर्शसंघर्षी। | हिन्दी–जगत्; English–judge. |
| ३४ | ज़ | dz/z | सघोष, अल्पप्राण, दन्तमूलीय, स्पर्शसंघर्षी। | उर्दू–ज़माना = युग age; कश्मीरी–ज़त्रुँ = किरन ray; मराठी–जाणें [ज़ाणे] = जाना to go; असमीया–जाठि [ज़ाठि] = भाला spear; तेलुगु–ज़ोलपाट = लोरी, lullaby. |
| ३५ | ज॒ | dʒ Implosive | सघोष, अल्पप्राण, अन्तःस्फुटित, कठिन-तालव्य, स्पर्शसंघर्षी। | सिंधी – ज॒ाहो = साही porcupine, अजु॒ [अज्जु॒] = आज to-day. यह वर्ण केवल सिंधी में आता है। |
| ३६ | झ | dʒɦ | सघोष, महाप्राण, कठिन-तालव्य, स्पर्शसंघर्षी। | हिन्दी – झाड़ू; English-hedgehog. |
| ३७ | झ़ | dzɦ | सघोष, महाप्राण, दन्तमूलीय, स्पर्शसंघर्षी। | मराठी – झाड [झ़ाड्] = पेड़ tree; English-rose. |
| ३८ | ञ | ɲ/ŋ | अनुनासिक, कठिन-तालव्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी – अंजली [अञ्जली]; French—agneau [आञो] = मेमना lamb. यह वर्ण कश्मीरी और मलयाळम् भाषाओं में स्वतंत्र रूप में आता है। जैसे कश्मीरी–ञगिमेंडुर् = मेंढक Frog; मलयाळम्–ञान = मैं I. अन्यथा अनुस्वार के बाद कठिन-तालव्य या दन्तमूलीय स्पर्शसंघर्षी वर्ण आनेसे अनुस्वार [ञ्] का प्रतिनिधित्व करता है। |

| अनुक्रम | संशोधित देवनागरी | आंतरराष्ट्रिय ध्वनिलेखन | वर्णन | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|
| ३९ | ट | ṭ/t | अघोष, अल्पप्राण, मूर्धन्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी – टमाटर; English–tomato. |
| ४० | ठ | ṭh/th | अघोष, महाप्राण, मूर्धन्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी – ठोकर; English–anthill. |
| ४१ | ड | ḍ/d | सघोष, अल्पप्राण, मूर्धन्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी – डमरू; English–dark. |
| ४२ | ड़ | ɽ | सघोष, अल्पप्राण, मूर्धन्य, उत्क्षिप्त। | हिन्दी – घोड़ा; बाङ्ला, ओड़िया – घोड़ा = घोड़ा horse, American English–party [पाड़ि]। |
| ४३ | ढ | ḍɦ | सघोष, महाप्राण, मूर्धन्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी – ढाल; English–sandheap. |
| ४४ | ढ़ | ɽɦ | सघोष, महाप्राण, मूर्धन्य, उत्क्षिप्त। | हिन्दी – गढ़ी। |
| ४५ | ण | ṇ | अनुनासिक, मूर्धन्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी – गुण; मराठी – मण = मन maund; तमिऴ – कण् = आँख eye. अनुस्वार के बाद मूर्धन्य वर्ण आनेसे अनुस्वार [ण्] का प्रतिनिधित्व करता है। जैसे हिन्दी – अंडा [अण्डा]। |
| ४६ | त | t̪ | अघोष, अल्पप्राण, दन्त्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी – तलवार; French–tout [तु] = सब all. |
| ४७ | थ | t̪h | अघोष, महाप्राण, दन्त्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी – हाथ; English–thin. |
| ४८ | द | d̪ | सघोष, अल्पप्राण, दन्त्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी – दवात; English–they. |
| ४९ | ॾ | ɗ Implosive | सघोष, अल्पप्राण, अन्तःस्फुटित, मूर्धन्य, स्फोटक स्पर्श। | सिंधी–ॾेडर [ॾडर] = मेंढक frog. केवल सिंधी में आता है। उच्चारण में अन्तःस्फुटित [ॾ] बनता है। |
| ५० | ध | d̪ɦ | सघोष, महाप्राण, दन्त्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी–धनुष। |
| ५१ | न | n̪ | अनुनासिक, दन्त्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी–नयन; English–nun. अनुस्वार के बाद दन्त्य वर्ण आनेसे अनुस्वार [न्] का प्रतिनिधित्व करता है। जैसे हिन्दी–अंत [अन्त्]। |
| ५२ | प | p | अघोष अल्पप्राण, द्वयौष्ठ्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी–पनीर; English–pun. |
| ५३ | फ | ph | अघोष, महाप्राण, द्वयौष्ठ्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी–फल; English–uphill. |
| ५४ | फ़ | f | अघोष, दन्त्यौष्ठ्य, संघर्षी। | हिन्दी, उर्दू–फ़कीर; English–farm. |
| ५५ | ब | b | सघोष, अल्पप्राण, द्वयौष्ठ्य, स्फोटक स्पर्श | हिन्दी–बनाना to make; English–banana = केला। |
| ५६ | ॿ | ɓ Implosive | सघोष, अल्पप्राण, अंतःस्फुटित, द्वयौष्ठ्य, स्पर्श। | सिंधी–ॿचो [ॿचो] = शिशु infant. यह वर्ण केवल सिंधी में आता है। |
| ५७ | भ | bɦ | सघोष, महाप्राण, द्वयौष्ठ्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी–भगवान; English—clubhouse. |
| ५८ | म | m | अनुनासिक, द्वयौष्ठ्य, स्फोटक स्पर्श। | हिन्दी–मन; English–mud. अनुस्वार के बाद द्वयौष्ठ्य वर्ण आनेसे अनुस्वार [म्] का प्रतिनिधित्व करता है। जैसे हिन्दी-कंप [कम्प्]। |
| ५९ | य | j | सघोष, कठिन तालव्य, अंतस्थ अर्धस्वर। | हिन्दी–यज्ञ; English–yard. |
| ६० | र | r | सघोष, अल्पप्राण, दंतमूलीय, उत्क्षिप्त अर्धस्वर। | हिन्दी–रवि; English—throw, very. |
| ६१ | ऱ | r | सघोष, दन्तमूलीय, लुण्ठित। | तमिऴ–अऱै = कमरा room; मलयाळम्–चोऱि = खुजली itch; spanish–perro [पेऱो] = कुत्ता dog. |
| ६२ | ल | l | सघोष, दन्त्य, पार्श्विक, अर्धस्वर। | हिन्दी–लगन; English–line. |

| अनुक्रम | संशोधित देवनागरी | आंतरराष्ट्रिय ध्वनिलेखन | वर्णन | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|
| ६३ | व | ʋ | सघोष, दन्त्यौष्ठ्य, अर्धस्वर। | हिन्दी–वन; English–won, one. |
| ६४ | स | s | अघोष, दंतमूलीय, संघर्षी। | हिन्दी–सवेरा; English–sit, hiss. |
| ६५ | श | ʃ | अघोष, कठिन तालव्य, संघर्षी। | हिन्दी–शान्ति; English–sheet. |
| ६६ | ष | ʂ | अघोष, मूर्धन्य, संघर्षी। | संस्कृत–पुरुष; English–shoot. केवल संस्कृत में इस का ठीक प्रकारसे वर्णित उच्चारण होता है। अन्य भाषाओं में प्रायः [श] या [स] बनता है। |
| ६७ | ह | ɦ | सघोष, कण्ठ्य, संघर्षी। | हिन्दी–हम; English–ahead. |
| ६८ | ळ | ɭ | सघोष, मूर्धन्य, पार्श्विक। | ओड़िया–डोळा = आँख eye; मराठी–डोळा = आँख eye; तमिळ, मलयाळम्–मकळ = पुत्री daughter. |
| ६९ | ऴ | ɹ | सघोष, मूर्धन्य, संघर्षी। | तमिळ, मलयाळम्–पऴम् = फल fruit; English–run [ऴन्] यह वर्ण केवल तमिळ और मलयाळम् में आता है। [ष] को सघोष बनाने से उस का उच्चारण इस के समीप आएगा। गीतों में उर्दू शब्द नज़र का उच्चारण इसी तरह होता है [नज़ऴ्]। |
| ७० | क्ष | kʂ | संयुक्ताक्षर (क् + ष) | संस्कृत–क्षमा [क्षमा]; हिन्दी–क्षमा [क्शमा]। इस वर्ण का उच्चारण [क्ख] [क्ख्य] [ख] इत्यादि कई प्रकार से होता है। |
| ७१ | ज्ञ | ɟɲ | संयुक्ताक्षर [ज् + ञ] | संस्कृत–आज्ञा। इस वर्ण का उच्चारण भिन्न भिन्न प्रकारसे होता है। हिन्दी–आज्ञा [आग्या]; बाङ्ला–आज्ञा [आग्गँ]; मराठी–आज्ञा [आद्न्या]। |
| ७२ | ं | | अनुस्वार। वर्ण के सिर पर बिंदी। | हिन्दी–मंद [मन्द्]। |
| ७३ | : | h | अघोष, कण्ठ्य, संघर्षी। विसर्ग। स्वर के पश्चात् खडी दो बिन्दियाँ लगती हैं। | संस्कृत–क्रमशः, मनः, प्रायः; English–head. |
| ७४ | ँ | ~ | चंद्रबिन्दु। नासिकोच्चारण निदर्शक चिह्न। | हिन्दी आँख। |
| ७५ | ् | | हलन्त–स्वर के लोप निदर्शक चिह्न। | हिन्दी–कान [कान्]; जगत्। |

## उच्चारण की कुछ विशेषताएँ

मनुष्यने अपने मनोभाव को प्रदर्शित करने के लिए अभिनय के साथ-साथ अपने मुखसे निकलनेवाले ध्वनिसमुच्चय का भी उपयोग करना शुरू किया और इन ध्वनियों को अङ्कित करने के लिए कुछ संकेत-चिह्न निर्माण किये जिनसे लिपि तैयार हुई। परम्परा के अनुसार मानव अपने भावों को अनुसरित लिपि में लिखता गया, किन्तु बोलने में स्थलकालानुसार परिवर्तन हुए। इन परिवर्तनों में जहाँ साधर्म्य रहा वहाँ उन लोगोंने फिर अपने ध्वनिसंकेत पृथक बनाये, लिपि पृथक बनायी और पृथक-पृथक मानव-समूह की पृथक-पृथक भाषाएँ बन गयीं। इन भाषाओं से फिर बोलियों का जन्म हुआ जो अपनी-अपनी भाषा के अंतर्गत ध्वनियों के द्वारा भावप्रदर्शन का विशेष ढंग रखती हैं। हरएक बोली या भाषा की अपनी-अपनी विशेषता रहती है। यहाँ भारत की पाँच सौ से अधिक बोलियों के उच्चारण की विशेषताओं का परिचय करा देना तो असंभव है। फिर भी, अपनी प्रमुख सोलह भाषाओं के उच्चारण की कतिपय विशेषताओं का अति स्थूल निर्देशन हम करेंगे। उच्चारण में तो हर बारह गाँवपर अंतर पड़ता है। इतना ही नहीं तो एक ही शब्द भिन्न-भिन्न व्यक्तियोंद्वारा अलग-अलग ढंग से उच्चारित होता है। ऐसी अवस्था में भाषाओं के उच्चारण में होनेवाले सूक्ष्मातिसूक्ष्म परिवर्तन को अङ्कित करना यह न पाठकों के लिए सुविधाजनक होगा न हमारे लिए। अतः हरएक भाषा की कुछ सर्वसाधारण विशेषताएँ आगे दे रहे हैं।

### हिन्दी

एक से अधिक अक्षरों के शब्द के अंत में यदि अ स्वर आता है, तो उस का उच्चारण नहीं होता। अन्त्य व्यञ्जनवर्ण हलन्त हो जाता है। जैसे नाक का उच्चारण [नाक्] होता है और कान का [कान्]। इस नियम के लिए कतिपय अपवाद भी हैं। प्रायः संयुक्तवर्णान्त शब्दों में अन्त्य अ का लोप नहीं होता, जैसे-गद्य।

अ या अकारान्त व्यञ्जन के पश्चात् 'ह' के आने से प्रायः उस 'अ' का [ॲ] बनता है और ह हलन्त हो जाता है। जैसे महल [मॅह्ल्], शहद [शॅह्द्]।

कईबार ऐ का उच्चारण भी [ॲ] होता है जैसे मैं का [मॅं], और बैल का [बॅल]। कभी-कभी ऐ का ॲ बनकर अगले ध्वनि के पूर्व हलकी सी 'य' की ध्वनि सुनाई देती है। जैसे पैसा [पॅय्सा]।

ज्ञ का उच्चारण हिन्दी में ग्य होता है। जैसे आज्ञा [आग्या], ज्ञान [ग्यान्]।

आज की खड़ी बोली में ५ विशेष ध्वनियाँ हैं, जो अरबी और फ़ारसी से आयी हैं और अरबी फारसी शब्दों में ही पायी जाती हैं। क़, ख़, ग़, ज़, फ़।

हिन्दी या उर्दू में औ का उच्चारण औ और ऑ के दरमियान करना चाहिए, जैसे और [ऑर्]। शब्द के स्तर पर इस के औ के समीप होने के कारण शब्दावली में हम ने उच्चारण में 'औ' ही रक्खा है। वाक्यों में यथावश्यक [ऑ] दिया गया है।

हिन्दी की आम बोली में जहाँ प्रारंभ में स के साथ संयुक्ताक्षर आता है, वहाँ उच्चारण में उस संयुक्ताक्षर के पूर्व इ या अ की ध्वनि आती है। जैसे स्त्री का [इस्त्री] और स्पष्ट का [अस्पष्ट]।

